## नारी जग

पृथक न अधिक रहा नारी जग
धरे पुरुष के संग उसने पग
रंग तरंगित जिसकी श्री से
कुसुमित सुरभित जग का मग मग !
गुड़ियों के युग प्रिय किशोर क्षण
बीते, उर में भर मृदु कंपन,
बाँध कुसुम धनु तन, यौवन ने
किया रूप सम्मोहन वर्षण !
वक्ष श्रोणि ने बढ़ कटि ने छँट
सौष्ठव रेखाएँ कीं रूपित
मुख नयनिमा सलज लालिमा,
पद बंकिमा से तरुणी चित्रित !

शोभा कँपती लहरी सी उठ
हुई देह लघिमा में स्तंभित,
देख मुकुर-से मन में निज मुख
रही मधुरिमा छवि से विस्मित !

कोमलता यह कल्पलता सी
अंगभंगि में हुई प्रस्फुटित
सुन्दरता ही प्रीति तूलि से
बनी मोहिनी प्रतिमा जीवित !

हुए रूपसी के नव अवयव
यौवन के आतप में विकसित
मधुर स्त्रीत्व में आदि कल्पना
सृजन कला के कर से मूर्तित !
जगा सहज चेष्टाओं में अब
नव लीला लावण्य अकल्पित,
पलक भृकुटि अंगुलि आसन में
छवि की दीप शिखाएँ कंपित !

तिमिर श्याम सा केश जाल घन
पृष्ठ देश पर हुआ प्रज्वलित
आभा जीती नयनों को कर
कोमल शोभा-तम से मोहित !
स्वप्नों से गुंफित यमुना सम
गाढ़ नीलतम हुआ तरंगित,
साँस ले रहे फूलों के रंग
सौरभ की कबरी में दोलित !

कांचन सी तप ज्वलित कामना
बसी सघन नयनों में दीपित

बनी कठोर कुसुम कोमलता
श्रोणि भार में हो चिर पुंजित !
बाहु लताएँ फूल पाश बन
पुलकों में हो उठीं पल्लवित
कोमल करतल चपल पदतल
जीवन के यावक से रंजित !

रूप शिखा की थी सुषमा से
हुए गेह आँगन आलोकित
वातायन में उदित कला शशि
गृह-मुख के गवाक्ष चिर शोभित !
कलि कुसुमों ने भूतल को रंग
किया शोभना के हित सज्जित,
उर की साँसों में बहने को
बना समीर गंधवह सुरभित !
ज्योत्स्ना सकुची उषा लजाई,
रहीं तारिकाएँ क्यों विस्मित,
स्रोत बहे सरसी लहराई,
निखिल प्रकृति थी हुई प्रभावित !

हृदयासन पर बिठा प्रेम ने
किया अमर स्वप्नों से पूजन
सभा स्वग मे स्वर्ण पटों में
स्वीकृत किया मर्त्य मुग्ध बंधन !

दो टुकड़ों में सिमिट नीलिमा
रही मौन नयनों में अपलक,
सजा अधर नव प्रणय वचन से
गए लालिमा से दुहरे रँग!
खिलती कलियों ने मार्दव भर,
कोकिल ने दे गीत स्वनित स्वर,
मोहक उसे किया ज्योत्स्ना ने
गोपन लज्जा में वेष्टित कर।

मधु ने फूल श्वास से भावुक
किया शरद ने लज्जा-मुख स्मित,
मणि मुक्तामय खनि सागर ने
भू ने स्वर्ण रजत से झंकृत।
जगा हृदय में प्रीति दर्प नव
शत-शत नयनों से हो लक्षित
हास भाव में मधुर सयमन
शोभा तन लज्जा से संवृत।

तड़ित् गर्भ सुरधनु कबरी बन
ज्यों कृतार्थ होता भू पर झर,
मधुर अप्सरा बनी धनी अब
कुल प्रदीप से ज्योतित कर घर।
मातृ स्नेह बरसा नव शिशु पर
मुग्ध प्रणयिनी हुई निछावर,
सहधर्मिणी बनी वह प्रिय की
सुख दुख की मंत्री, चिर सहचर।

## मर्म कथा

बाँध दिए क्यों प्राण
प्राणों से !
तुमने चिर अनजान
प्राणों से !

गोपन रह न सकेगी
अब यह मर्म कथा
प्राणों की न रुकेगी
बढ़ती विरह व्यथा

विवश, फूटते गान,
प्राणों से !

यह विदेह प्राणों का बंधन,
अंतर्ज्वाला में तपता तन !
मुग्ध हृदय, सौन्दर्य शिखा को
दग्ध कामना करता अर्पण !

नहीं चाहता जो कुछ भी व्यवधान
प्राणों से।
बाँध दिए क्यों प्राण
प्राणों से।

## प्रणय कुंज

तुम प्रणय कुंज में जब आई
पल्लवित हो उठा मधु यौवन
मंजरित हृदय की अमराई ।

मलय हुआ मद चंचल
लहराया सरसी जल
अलि गूंज उठे, पिक ध्वनि छाई ।

अब वह स्वप्न अगोचर,
मर्म व्यथा, मथित करती अंतर,
प्राणों के दल झर-झर,
करते आकुल मर्मर ।

चिर विरह मिलन में भर लाई
तुम प्रणय कुंज में जब आई ।

## शरद चाँदनी

शरद चाँदनी !
विहँस उठी अतल मौन
नीलिमा उदासिनी !

आकुल सौरभ समीर
छल-छल चल सरित नीर
हृदय प्रणय से अधीर
जीवन उन्मादिनी !

अश्रु सजल तारक दल
अपलक दृग गिनते पल
छेड़ रही प्राण विकल
विरह वेणु वादिनी !

जगीं कुसुम कलि थर्-थर्
जगे रोम सिहर-सिहर,
शशि असि सी प्रेयसि स्मृति
जगी हृदय ह्लादिनी !
शरद चाँदनी !

हरी बाँसुरी सुनहरी टेर

## मर्म व्यथा

प्राणों में चिर व्यथा बाँध दी!
क्यों चिर दग्ध हृदय को तुमने
वृथा प्रणय की अमर साध दी!

पर्वत को जल दारु को अनल
वारिद को दी विद्युत् चपल,
फूल को सुरभि, सुरभि को विकल
उड़ने की इच्छा अबाध दी!

हृदय दहन रे हृदय दहन
प्राणों की व्याकुल व्यथा गहन।
यह सुलगेगी होगी न सहन
चिर स्मृति की श्वास समीर साथ दी!

प्राण जलेंगे, देह जलेगी,
मर्म व्यथा की कथा ढलेगी
सोने सी तप, निखरेगी
प्रेयसि प्रतिमा, ममता अगाध दी!
प्राणों में चिर व्यथा बाँध दी!

तुम्हें देखने शोभा ही क्यों लहरी सी उठ आई,
अंग भंगिमा तनिमा बन मृदु देही बीच समाई,
कोमलता कोमल अंगों में पहिले तन भर पाई।

फूल खिल उठे तुम जैसी ही भू को दी दिखलाई,
सुन्दरता वसुधा पर खिल सौ सौ रंगों में छाई,
छाया सी ज्योत्स्ना सकुची प्रतिछबि सी उषा लजाई।

तुम में जो लावण्य मधुरिमा, जो असीम सम्मोहन
तुम पर प्राण निछावर करने पागल हो उठता मन!
नहीं जानती क्या निज बल तुम निज अपार आकर्षण?

बाँध लिया तुमने प्राणों को प्रणय स्वप्न बंधन में
तुम जानो क्या तुमको माया मर्म छिपा क्या मन में
इन्द्र धनुष बन कर हँसती तुम अश्रु वाष्प के घन में।

## स्वप्न देही

स्वप्न देही हो, प्रिये तुम
देह तनिमा मधु भोई!
रूप की लौ सी सुनहली
दीप में तन के सँजोई!

सेज पर लेटी सुघर
सौन्दर्य छाया सी सुहाई,
काम देही स्वप्न सी
स्मृति वक्ष पर तुम दी दिखाई!

कल्पना की मधुरिमा सी
भाव मृदुता में डुबोई!

देह में मृदु देह सी
उर में मधुर उर सी समा कर,
लिपट प्राणों से गई तुम
चेतना सी निपट सुन्दर!

प्रेम पलकों पर प्रकम्पित
रूप की सी स्वप्न सोई!

विरल पट से झलक
ऊर्मिल झलक करते हृदय मोहित,
सरित जल में तैरती ज्यों
नील घन छाया तरंगित!

काम वन में प्रणय ने हो
कामना की केलि बोई!

लालसा - तम से तुम्हारे
कुन्तलों के जाल में भ्रम
क्यों न होता प्यार प्रभा
छवि अपार निहार निरुपम!

मर्म की आकुल तृषा तुम
प्रणय श्वासों में पिरोई!

स्नेह प्रतिमा सी मनोरम
मर्म इच्छा से विनिर्मित
हृदय शतदल में सतत तुम
झूमती अभिलाष स्पंदित!

सार तत्वों की बनी तुम
देह भूतों बीच सोई!

## हृदय तारुण्य

आम्र मंजरित, मधुप गुंजरित
मंद समीरण मंद संचरित ।
प्राणों का पिक बोल उठा फिर
अंतर में भर श्वास प्रज्वलित ।

डाल डाल पर दौड़ रही वह
श्वास रंग रंगों में कुसुमित,
नस - नस में भर रुधिर प्रवाहित
उर में रस बन गीत तरंगित ।

तन का यौवन नहीं हृदय का
यौवन रे यह भाव उच्छ्वसित,
फिर जग में सौन्दर्य पल्लवित
प्राणों में मधु स्वप्न जागरित ।

*आम्र मंजरित, मधुप गुंजरित*
मधु समीरण मधु संचरित ।
प्राणों में पिक बोल उठा फिर
दिशि-दिशि में भर श्वास प्रज्वलित ।

## मानसी

[यह दृश्य नारी का रूपक है। नेपथ्य में गीत वाद्य  दृश्यों के अनुरूप वेश विन्यास  पिक मिलन योग का पपीहा विरह त्याग का प्रतीक है। कुछ नारियाँ ग्रामीण रंगों के वस्त्रों में गोपिकाएँ चटकीले घूमते लहँगों और ओढ़नियों में शिशु शिशुनियाँ केसरी और वैसे बनावों में तथा आधु निकाएँ विविध प्रान्तों में सुरेख सुरुचिपूर्ण परिधानों में नाचती हैं। अंतिम दृश्यों में भविष्य के निर्माता कृषक श्रमिक तथा मध्य उच्च वर्गों के युवक सफेद और खाकी खादी में एवं संस्कृति की संदेश वाहिकाएँ नव युवतियाँ रंगीन रेशमी वस्त्रों में नृत्य नाट्य एवं अभिनय करती हैं। जहाँ अकेले पिक चातक तथा युवक युवती की आत्मा के गीत हैं, वहाँ प्रदर्शन की सुविधा नुसार अन्य युवक युवतियाँ भी सहायक हो सकती हैं।]

प्रथम दृश्य

( १ )

युवक

पिक गाओ !
नव जीवन के चारण बन
नव प्रणय कथा बरसाओ !
पिक गाओ !

हरी बाँसुरी घुमड़ती टेर

प्रीति मुक्त हो, बने न बन्धन,
विरह मिलन देवें आलिंगन
हो प्रतीति-मन नर नारी जन
दिशि-दिशि ज्वाल जलाओ !

आज वसंत विचरता भू पर
नव पल्लव के पंख खोल कर,
नवल चेतना की स्वर्णिम रज
गंध समीर, उड़ाओ !

कौन तरुणि तुम हँसी रँगीली
बिखराती आँसू से गीली ?
जीवन गल, प्रिये कँकरीली
आओ, पर, तुम आओ !
पिक गाओ !

(२)

पिक

बौरी भी यौवन अमराई,
गंध मद शीतल पुरवाई,
यह मुग्धा जीवन में आई,
नव ऊषा सा सहज सजाई !
कुहू, कुहू कुहू !

फूलों का उसका कोमल तन,
सौरभ की साँसों का मधु मन,

रोमों रोमों में आसिगम,
चित्र लिखी थी रूप मुनाई !
कुहू कुहू कुहू !

कुटिल कंटीला इस जग का मग
रँगे रुधिर से जीवन के पग
पीड़ा की प्रेमी की रग-रग
व्यथा प्रेम की ही परछाई !
कुहू कुहू कुहू !

प्रेम ? प्रेम को मिला शाप रे
मनस्ताप वह, मनस्ताप रे
जग जीवन के लिए पाप रे
नभ में विरह घटा घिर आई !
कुहू कुहू कुहू !

(३)

युवक

तुम जाओ सखि जाओ !
पाप शाप से बचो प्रिये तुम
ताप न उर में पाओ !
तुम जाओ !

प्राण, प्रणय विष पान मत करो
प्राणों को दे प्राण मत हरो

हरी बाँसुरी सुनहरी टेर

प्रिय का उर में ध्यान मत धरो,
पथ में मत बिलमाओ !

अब तक जीवन में वसंत है,
यौवन में मुकुलित दिगंत है,
आशा सुख सपने अनंत हैं,
प्रिय का मोह भुलाओ !
तुम आओ !

युवती

जैसे तुम हो, वैसे ही जन,
वही हृदय, छवि सोनी सोवन,
वही प्रणय का ताप है गहन,
तुम मत हृदय दुखाओ !
प्रिय, आओ !

किसको रे वह ऐसी क्षमता
रोक सके प्राणों की ममता,
यह स्वभाव मन का, यह रमता,
मुझको राह सुझाओ !
प्रिय, आओ !

युवक

फूलों की मृदु देह तुम्हारी,
काँटों की कटु गैल हमारी,

रोमों रोमों में आलिंगन
जिस किसी की रूप लुनाई !
कुहू कुहू कुहू !

कुटिल कँटीला इस जग का मग
रँगे रुधिर से जीवन के पग,
पीड़ा की प्रेमी की रग रग
व्यथा प्रेम की ही परछाईं !
कुहू कुहू कुहू !

प्रेम ? प्रेम को मिला शाप रे,
मनस्ताप वह मनस्ताप रे
जग जीवन के लिए पाप रे
नभ में विरह घटा घिर आई !
कुहू कुहू कुहू !

(३)

युवक

तुम आओ सखि आओ !
पाप शाप से बचो प्रिये तुम
ताप न उर में पाओ !
तुम आओ !

प्राण प्रणय विष पान मत करा
प्राणों को दे प्राण मत हरो

रुकी बाँसुरी घुमड़ती टेर

प्रिय का उर में घ्यान मत भरो
पथ में मत बिलमाओ !

जब तक जीवन में वसंत है,
यौवन में मुकुलित दिगंत है
आशा सुख सपने अनंत हैं,
प्रिय का मोह भुलाओ !
तुम आओ !

युवती

जैसे तुम हो वैसे ही मन,
वही हृदय, छवि लोभी लोचन,
वही प्रणय का ताप है गहन,
तुम मत हृदय दुखाओ !
प्रिय, आओ !

किसको रे वह ऐसी क्षमता
रोक सके प्राणों की ममता,
यह स्वभाव मन का, वह रमता,
मुझको राह सुझाओ !
प्रिय आओ !

युवक

फूलों की मृदु देह तुम्हारी
काँटों की कटु गैल हमारी,

प्रणय ताप अति दुसह प्यारी,
तृषा न हृदय बुझाओ!
तुम आओ!

प्रणय अचिर, दो दिन का सपना
तन का तपना, मन का तपना
सुन न सकूँगा प्रिये कलपना
अपना सुख न गँवाओ!
तुम आओ!



(४)

पपीहा

पी कहाँ पी कहाँ ?
प्रेम बिना सूना जग जीवन
प्रिय के मधुर प्रतीक्षा के क्षण,
बरसाओ प्रिय स्वाति सुधा कण
बाट जोहता विश्व यहाँ!

प्रेम बिना जग है जीवन-मृत
प्रेम बिना अपने में सीमित,
मिलता जहाँ प्रणय चरणामृत
मृत्यु न आती पास वहाँ!

प्रेम नहीं प्राणों का बन्धन,
प्रेम न अस्थिर विरह मिलन क्षण
प्रेम मुक्ति है प्रेम ही सृजन
सुख दुख में आनन्द वहाँ !

प्रेम वृष्टि में कर अवगाहन
बनो मीत प्रणयी चिर पावन,
जहाँ हृदय में गगन, स्वाति घन,
बरसेंगे हो विवश वहाँ !

प्रेमी के आँसू के हों घन
प्रेमसी की स्मृति के विद्युत् क्षण
चिर अतृप्ति की उर में गर्जन,
विरह मिलन बन जाय महा !

(५)

युवक

तुम आती हो तो आओ, प्रेयसि, आओ,
जीवन-पथ में सौन्दर्य किरण बरसाओ !

यह सच है, सूना प्रेम बिना जग जीवन,
नर नारी उर का प्रणय भाव कटु बन्धन
तुम छाया नारी से मानवी कहाओ !

तुम विरह मिलन से मुक्त प्रणय बन आना,
तन मोह रहित, नव जीवन को अपनाना,
निज हृदय माधुरी में जग को नहलाओ !

तुम सुमन सुरभित बन मेरे उर में गाना
तुम चिर प्रतीति बन जन मन में घुस जाना
प्राणों में स्वर्गिक सौरभ मधुर बसाओ !

बन एक प्राण दो देह अभिन्न हृदय हों
प्रत्यय हो मन में संशय नहीं उदय हो
उर की उर, जीवन की जीवन बन आओ
तुम आती हो तो आओ प्रेयसि आओ !

युवती

मैं आती हूँ जीवन आती हूँ प्रियतम
हृदयों का प्रम प्रकाश नहीं तन का तम
तुम खोल हृदय पट प्रिय फिर मुझे बुलाओ
युवक—तुम आओ मानसि आओ प्रेयसि आओ !

प्रिय मैं ही सीता मैं सावित्री राधा
हरती आई जग जीवन पथ की बाधा
पा मातृ शक्ति जन अगम, प्राण ममाओ !
युवक—आओ हे आभा देही देवी आओ !

मैं गार्गी, घोषा सूर्या अदिति प्रवीणा
भारती मालती मस्सी खना नवीना
जन जन के उर में तुम आह्वान उठाओ !
युवक—आओ हे, युग की दिव्य विभा बन आओ !

मैं दुर्गा लक्ष्मी काली पावन चरणा
मैं भक्ति शक्ति सौन्दर्य माधुरी करुणा

हरी बाँसुरी सुनहरी टेर

तम का विनाश, युग का निर्माण कराओ !
युवक—आओ हे जग जीवन धात्री तुम आओ !

कब से मुख पर घर लज्जा का अवगुंठन,
मैं बनी मनुज की मोह वासना की तन
मैं तुम्हें शक्ति देती व्यवधान हटाओ,
युवक—आओ, उषा सम, अनवगुंठिते, आओ !

तीसरा दृश्य

( ६ )

युवती

मैं आई, फिर प्रियतम, आई !
युग-युग के स्पर्शों की मेरी
देखो तुम छिपती परछाईं !
तुम क्या नर थे, मैं क्या नारी,
वधू अधीना, पति अधिकारी
तुमने मेरी फूल देह पर,
तप्त लालसा सेज सजाई !

मैं मानवी आज जन धात्री,
मानव सहचरि जीवन छात्री,
भीत न होओ, प्रिय, अब नारी
लेती जागृति की अँगड़ाई !

मुझको अब नारी तन धोना
देह मोह निज तुमको खोना,

तुम सृजन शक्ति बन मेरे उर में आना
तुम चिर प्रतीति बन जन मन में तुम आना
प्राणों में स्वर्गिक सौरभ मधुर बसाओ !

बन एक प्राण, दो देह अभिन्न हृदय हों
प्रत्यय हो मन में संशय नहीं उदय हो
उर की उर जीवन की जीवन बन जाओ
तुम आती हो तो आओ प्रेयसि आओ !

युवती

मैं आती हूँ जीवन आती हूँ प्रियतम
हृदयों का प्रेम प्रकाश नहीं तन का तम
तुम खोल हृदय पट प्रिय फिर मुझे बुलाओ
युवक—तुम आओ मानसि आओ प्रेयसि आओ !

प्रिय मैं ही सीता मैं सावित्री राधा
हरती आई जग जीवन पथ की बाधा
पा मातृ शक्ति, जन मंगल प्राण मनाओ !
युवक—आओ हे आभा देही देवी आओ !

मैं गार्गी घोषा सूर्या अदिति प्रवीणा
भारती मालती मल्ली ललना नवीना
जन जन के उर में तुम आह्वान उठाओ !
युवक—आओ हे, युग की दिव्य विभा बन आओ !
मैं दुर्गा लक्ष्मी काली पावन चरणा
मैं भक्ति शक्ति सौन्दर्य माधुरी करुणा

हरी बाँसुरी सुनहरी टेर

तम का विनाश, युग का निर्माण कराओ !
युवक—आओ हे, अग जीवन आओ तुम आओ !

कब से मुख पर धर लज्जा का अवगुंठन,
मैं बनी मनुज की मोह वासना की तन,
मैं तुम्हें शक्ति देती व्यवधान हटाओ,
युवक—आओ, उषा बन, अनवगुंठित, आओ !

तीसरा दृश्य

( ६ )

युवती

मैं आई, फिर प्रियतम, आई !
युग-युग के स्वप्नों की मेरी
देखो तुम छिपती परछाईं !
तुम क्या नर थे मैं क्या नारी,
वधू प्रवीना, पति अधिकारी
तुमने मेरी फूल देह पर,
तप्त लालसा सेज सजाई !

मैं मानवी आज जन धात्री,
मानव सहचरि, जीवन छात्री,
भीत न होओ, प्रिय, अब नारी
लेती जागृति की अँगड़ाई !

मुझको अब नारी तन खोना,
देह मोह मिथ तुमको लोना,

मैं यदि फिसलूँगी युग पथ पर
प्रिय, तुम होगे उत्तरदायी!

जिसका आज देह की छाया
आभा पुन बनेगी माया
संस्कारों की भ्रांति धरा पर
स्वर्ण क्रांति लाएगी स्थायी!

युग-युग के रूपों की मेरी
देखो, प्रिय, छिपती परछाईं!

(७)

सीता राम सीता राम
क्या नाम है प्रणाम!

हम नर छाया, कुल नारी,
पतिव्रता, पति की प्यारी
गृह दासी, सुत महतारी
कलह अविद्या अँधियारी!

लज्जा लज्जामय गुण ग्राम,
सीता राम, सीता राम!

जब घर से बाहर जाती
छुईमुई सी कुम्हलाती
देख जनों को सकुचाती
नयन लालसा उकसाती!

करतीं नित घर के सब काम,
सीता राम, सीता राम !

युग-युग से हम अवगुण्ठित,
गृह की दीप शिखा कम्पित
देह मोह में ही सीमित
पुरुष मात्र से आतंकित !
विधि सदय से हम पर वाम,
सीता राम, सीता राम !

कौन जगाता हमें स्वजन
उर के तम में भर कम्पन,
दबा राख में पावन कण
उसे जगा दें प्राण पवन !
प्रभु अबला का लें कर थाम
सीता राम, सीता राम !

(८)

राधे श्याम, राधे श्याम,
विश्व रूप हे ललाम !

आई थी एक बार
हम तन मन प्राण वार
सुन मधु मुरली पुकार
छोड़ नेह गेह द्वार,

बजी बाँसुरी सुनहरी टेर

तज निज सब काज काम,
राधे श्याम राधे श्याम !

यमुना की कल तरंग
बनीं चपल भृकुटि भंग
अंग-अंग में उमंग
नृत्य गीत रास रंग,
अधरों पर मधुर नाम
राधे श्याम राधे श्याम !

बही गीति काव्य धार
रस के निर्झर अपार,
संस्कृति बह भी उबार
जीवन था नहीं भार,
जन मन थे पूर्ण काम
राधे श्याम राधे श्याम !

निखिल नायिका ललाम
हम व्रज की रहीं बाम,
प्रीति रीति में प्रकाम
बिकीं बंधी बिना दाम
मधुर भाव में अकाम,
राधे श्याम राधे श्याम !

कौन भाव यह कुमार
करता फिर से प्रचार,
किसलिए कुलीन मार
करे फिर धरामिसार ?
ऐसा वह कौन काम,
राधे स्याम, राधे श्याम !

(६)

बुद्ध की शरण,
धम की शरण,
संघ की शरण !

इच्छा मानव दुख का कारण
इच्छा का यदि करें निवारण
तो जग जीवन हो फिर पावन
चिर निर्वाण मिले भव तारण !
बुद्ध की शरण,

सेवा ही हो जीवन का व्रत,
सेवा ही में हो जीवन रत,
सेवा हित जो हो मस्तक नत
बोधिसत्व के मिलें शुचि चरण !
बुद्ध की शरण

तज निज सब काज काम,
राधे श्याम राधे श्याम।

यमुना की कल तरंग
बनी चपल भृकुटि भंग
अंग-अंग में उमंग
नृत्य गीत रास रंग,
अधरों पर मधुर नाम
राधे श्याम, राधे श्याम।

बही गीति काव्य धार
रस के निर्झर अपार
संस्कृति बह थी उदार
जीवन था नहीं भार,
जन मन थे पूर्ण काम
राधे श्याम राधे श्याम।

निखिल नायिका ललाम
हम ब्रज की रहीं वाम,
प्रीति रीति में अकाम,
बिकीं बँधी बिना दाम
मधुर भाव में सकाम
राधे श्याम राधे श्याम।

कौन आज यह कुमार
करता फिर से प्रचार,
किसलिए कुलीन मार
करे फिर धराभिसार ?
ऐसा यह कौन काम,
राधे श्याम राधे श्याम !

(६)

बुद्ध की शरण,
धर्म की शरण
संघ की शरण !

इच्छा मानव दुख का कारण,
इच्छा का यदि करें निवारण
तो यम जीवन हो फिर पावन
चिर निर्वाण मिले भव तारण !
बुद्ध की शरण

सेवा ही हो जीवन का व्रत,
सेवा ही में हो जीवन रत,
सेवा हित जो हो मस्तक नत
बोधिसत्व के मिलें शुचि चरण !
बुद्ध की शरण,

जीव मात्र पर बरसे करुणा,
मानव उर में हरसे करुणा
सेवा के हित तरसे करुणा,
मिटें शोक सब जन्म रुज मरण!
बुद्ध की शरण,

छोड़ो हे मिथ्या माया जग
रोग जरा भय मृत्यु के विहग
पकड़ो भिक्षु भिक्षुणी का मग
जीवन की भय भीति हो हरण!
बुद्ध की शरण

किन्तु उच्छ्वसित हो रह रह मन
प्राणों में भरता क्यों क्रंदन,
स्वप्नाकुल क्यों होते लोचन,
भिक्षु, ज्ञात क्या तुमको कारण?
बुद्ध की शरण,
धर्म की शरण,
संघ की शरण!

चौथा दृश्य

(१०)

नेपथ्य गीत

जीवन में जितना डूबोगे उतना ही तुम उकताओगे,
मधु में लिपटा कर पंख मधुप, फिर सहज नहीं उड़ पाओगे!

सुख को तृष्णा मानलो विषाद सुख दुख में जो तुम धीर रहो,
दुख में तुम रुकना सीखोगे प्रिय, सुख में चरण बढ़ाओगे!

जो सहज तैर लेते जग में, आगे बढ़ पार वही पाते,
तुम रँगे लालसा रँग में जो, गेरुवा पहन के आओगे!

आसक्ति विरक्ति अकेले ही घूँघट पट नहीं उठाएगी,
जो निरत हुए पछताओगे, जो विरत हुए क्या पाओगे?

रति और विरति के पुलिनों में बहती जीवन रस की धारा
रति से रस लोगे और विरति से रस का मूल्य लगाओगे!

नारी में फिर साकार हो रही नव्य चेतना जीवन को
तुम त्याग मोम का सृजन भावना में फिर नवल डुबाओगे!

(११)

रूप शिखा
आधुनिका!
फूलों की तन-सुवास,
लहरों का चरण लास
शशि का मधु सुधा हास
विद्युत् का भ्रू विलास
रूप शिखा!

भाल पर न बेंदि सुघर
माँग में न सेंदुर बर

जीव मात्र पर बरसे करुणा,
मानव उर में हुरसे करुणा,
सेवा के हित तरसे करुणा,
मिटें शोक सब जन्म मरण !

बुद्ध की शरण,

छोड़ो हे मिथ्या माया जग
रोग जरा भय मृत्यु के विहग,
पकड़ो भिक्खु भिक्खुणी का मग
जीवन की भय भीति हो हरण !

बुद्ध की शरण,

किन्तु उच्छ्वसित हो रह रह मन
प्राणों में भरता क्यों क्रंदन
स्वप्नाकुल क्यों होते लोचन
भिक्खु, ज्ञात क्या तुमको कारण ?

बुद्ध की शरण,
धर्म की शरण
संघ की शरण !

चौथा दृश्य

(१०)

नेपथ्य गीत

जीवन में जितना डूबोगे उतना ही तुम उकताओगे,
मधु में लिपटा कर पंख,मधुप फिर सहज नहीं उड़ पाओगे !

सुख की तृष्णा बनती विषाद, सुख दुख में जो तुम धीर रहो,
दुख में तुम हँसना सीखोगे, प्रिय, सुख में चरण बढ़ाओगे !

जो सहज तैर लेते जग में, आगे बढ़ पार वही पाते,
तुम रँगे लालसा रँग में जो, गेरुवा पहन के आओगे !

आसक्ति विरक्ति अकेले ही घूँघट पट नहीं उठाएगी,
जो निरत हुए पछताओगे, जो विरत हुए क्या पाओगे ?

रति और विरति के पुलिनों में बहती जीवन रस की धारा,
रति से रस भोगे और विरति से रस का मूल्य लगाओगे !

नारी में फिर साकार हो रही नव्य चेतना जीवन की
तुम त्याग भोग को सूक्ष्म भावना में फिर नवल डुबाओगे !

(११)

रूप शिखा
आधुनिका !
फूलों की तन-सुवास,
लहरों का चरण लास
शशि का मधु सुधा हास
विद्युत् का भ्रू विलास
रूप शिखा !

भाल पर न बेंदि सुघर
माँग में न सेंदुर भर

जीव मात्र पर बरसे करुणा,
मानव उर में हुरसे करुणा,
सेवा के हित तरसे करुणा,
मिटें शोक सब जन्म रुज मरण !
बुद्ध की शरण,

छोड़ो हे मिथ्या माया जग
रोग जरा भय मृत्यु के विहग,
पकड़ो भिक्षु भिक्षुणी का मग
जीवन की भय भीति हो हरण !
बुद्ध की शरण,

किन्तु उच्छ्वसित हो रह रह मन
प्राणों में भरता क्यों क्रंदन,
स्वप्नाकुल क्यों होते लोचन
भिक्षु, ज्ञात क्या तुमको कारण ?
बुद्ध की शरण
धर्म की शरण
संघ की शरण !

चौथा दृश्य

(१०)

नेपथ्य गीत

जीवन में जितना डूबोगे उतना ही तुम उकताओगे,
मधु में लिपटा कर पंख,मधुप फिर सहज नहीं उड़ पाओगे !

सुख को तृष्णा बनतो विषाद सुख दुख में जो तुम धीर रहो,
दुख में तुम रुकना सीखोगे, प्रिय, सुख में चरण बढ़ाओगे!

जो सहज तैर लेते जग में, आगे बढ़ पार वही पाते,
तुम रँगे लालसा रँग में जो, गेरुवा पहन के आओगे!

आसक्ति विरक्ति अकेले ही घूँघट पट नहीं उठाएँगी,
जो निरत हुए पछताओगे, जो विरत हुए क्या पाओगे?

रति और विरति के पुलिनों में बहती जीवन रस की धारा,
रति से रस लोगे और विरति से रस का मूल्य लगाओगे!

नारी में फिर साकार हो रही नव्य चेतना जीवन की
तुम त्याग भोग का सृजन भावना में फिर नवल डुबाओगे!

(११)

रूप शिखा
आधुनिका!
फूलों की तन-सुवास,
लहरों का चरण लास
शशि का मधु सुधा हास
विद्युत् का भ्रू विलास
रूप शिखा!

भाल पर न बेंदि मुखर
माँग में न सेंदुर बर

रँगतीं हम मधुर अधर
भ्रू धनु में कज्जल भर !
आधुनिका !

छूट गई पट संस्कृति
हृदय रहित मधुराकृति,
वे रहीं प्रगति की गति
हम नव युग की भारति
रूप शिखा !

युवक

शोभा का है प्रिय तन
मुक्त नहीं तन से मन
प्रिये, धीर धरो चरण
रिक्त क्या न यह जीवन ?
आधुनिका !

आई घर से बाहर,
चकाचौंध नयनों पर
छोड़ मध्य युग की डर
मानवी बनी न निखर !
रूप शिखा !

तुम थीं भारत महिमा
आज ध्वस्त युग प्रतिमा !

तुम में क्या उर गरिमा ?
केवल तन की महिमा !
आधुनिका !

(१२)

हम प्रीति शिखा
प्रति आधुनिका
पथ रहीं दिखा !

हम गोरी भोरी प्रिय परियाँ
हम अस्ताचल की अप्सरियाँ,
मधु मुखर प्रणय की निर्झरियाँ,
हम नव युग ज्योति उजागरियाँ,
हम प्रीति शिखा !

हम पढ़ी लिखीं नव नागरियाँ
गोरस न, सुरा की गागरियाँ
हम नहीं गृहों की चाकरियाँ,
हम नृत्य निपुण गुण आगरियाँ,
प्रति आधुनिका !

अंगों पर देतीं विरल वसन
जिससे विमुक्त निखरे यौवन
हम तोड़ प्रणय के कटु बंधन,
मोहित करतीं जन-जन के मन
हम प्रीति शिखा !

तन पर म हमारे भवगुण्ठन
भर हाथ पकड़ लेतीं हम मन,
मिलतीं सब से खुल के गोपन
क्या हम आदर्श नहीं रमी जन ?
भति आधुनिका !

युवक

प्रिय सखि, तुम पूरब में भाईं
पर तनिक नहीं जागृति आइ
से फूल विहग की सुघराई,
तुम विमल स्वप्न में अलसाई
भयि प्रीति शिखा !

तुमको प्रिय प्राणों का जीवन
भति भरा स्नायुओं में स्पंदन
तुम हो युग जीवन की स्पष्ट
यह प्रगति नहीं री चपल चरण,
भति आधुनिका !

पाँचवाँ दृश्य

( ११ )

नेपथ्य गीत

शारदे !
शारद हासिनी
तम विनाशिनी, जग प्रकाशिनी,

नव स्मिति की ज्योत्स्ना बरसाओ
वसुधा पर, जीवन विकासिनी !
शारदे !

नवल नीलिमा से नत अम्बर,
निर्मल सुख से कंपित सरि सर,
उतरो हे आभामयि भू पर,
कुमुद भासनी !

शुभ्र चेतना सी नव विखरो,
भाव लहरियों को छू निखरो,
पृथ्वी के तृण-तृण पर बिखरो
ज्योति लासिनी !

स्वप्न जड़ित भू रज हो चेतन,
तन से ज्योत्स्ना सा छिटके मन,
युग तारा से झरें नव किरण
हृदय वासिनी !

आओ नव नारी बन आओ,
जग को शोभा में लिपटाओ
नव जीवन की सुधा पिलाओ
श्री विलासिनी !

( १४ )

नेपथ्य गीत

तारागों सी शुचि आत्माएँ मैं आज धरा पर भेजूँगी,
नव भाव शक्तियों से भू को मैं फिर से सहज सहेजूँगी !
मैं ही सोई श्रम के सम में, मैं ही सत रगों में जगती
मैं नर नारी में आज छिपा हो जीवन के भुज भेटूँगी !
जो जन मन भाव उठे ऊपर मैं फिर धरती पर उतरूँगी
मानव के उर में कर प्रवेश जग में नव जीवन वितरूँगी !
लो, आज तुम्हें छूती हूँ मैं अपने आभा के अंचल से
मानव के स्वर्गिक स्वप्नों को मैं जीवन की देही दूँगी !

छठा दृश्य

( १५ )

युवक

मानिनि, अधिक विलम्ब मत करो !
ओ मानव की स्वर्णिम मानसि
उतरो अब धरती पर उतरो !

युवती

प्रिय मैं उतर धरा पर आई !
उदय शिखर पर नव युग का अब
देखो स्वर्ण ध्वजा फहराई !

युवक

निखिल सृष्टि की बन तुम आशय
जीवन की सकल्प असशय
अन्तर्मन की चिर अभिलाषा
सृजन तत्व की सार बन प्रणय,
युग युग के जग जीवन के
चिर ज्ञान कला से प्रयसि निखरो !
मानव की प्रिय मानसि, बिखरो
तुम फिर से धरती पर बिखरो !

युवती

मानव उर की आशा के पर
जीवन के स्वप्नों का तन धर
सृजन चेतना ही सदेह तुम
उर में मधुर प्रतीति बन अमर

आज सृजन आनन्द से उमँग
मैंने जीवन रज लिपटाई !
पुन: सूक्ष्म से स्थूल बनी मैं
छिपी ज्योति में सब परछाईं !

प्रिय, मैं उतर धरा पर आई !

( १८ )

## युवती

धिक हम कैसे प्रेम पथिक!
प्रीति सूत्र में बँध कर जो हम
बन सकते भू के न श्रमिक!

आओ, भू को आज बुहारें
युग युग का मग कर्दम झारें,
जीवन का गृह प्रथम सँवारें
जन श्रम से शोभित हों दिक!

किया नहीं सौंदर्य सृजन जो
किया नहीं माधुर्य वहन जो
रे किस लिए मनुज जीवन जो
जन में नहीं विभव आत्मिक!

पिया नहीं जो जीवन मधु सुख
मिला न जो भू रचना में सुख
तो क्यों नर नारी हो उन्मुख,
युग्म प्रीति के रिक्त रसिक!

प्रिय तुम बीज—प्राण तुम भरती
अंकुर सी उठ सृष्टि निखरती

जीवन हरियाली मन हरखो
प्रीति हमारी नहीं क्षणिक!

आओ, भरें धरा पर प्लावन
स्वेद सिक्त श्रम का चिर पावन
युग्म प्रीति का विश्व जागरण
गायें मुक्त पिकी नव पिक!

( १९ )

युवक युवतियाँ

प्रतीति प्रीति प्राण में
चरण धरो चरण धरो
लिए हो हाथ हाथ में,
न तुम डरो न तुम डरो!

मनुष्यता रही पुकार
छोड़ देह मोह भार
खोल रुद्ध हृदय द्वार,
देह द्रोह को बिसार!
नाम के कसक पक
को मनुष्य के हरो!

महान् क्रांति आज हो,
अखंड राम राज हो

हरी बाँसुरी सुनहरी टेर

अभीष्ट लोक काज हो,
सुसभ्य जन समाज हो!
उठो, सदुच्च ध्येय, धैर्य
शौर्य, वीर्य को वरो!

न रक्तपात युद्ध हो
न ऊर्ध्व शक्ति रुद्ध हो
मनुष्य शुद्ध बुद्ध हो
विवेक मम न क्षुब्ध हो,
अभय अमर हो मृत्यु आज
साथ साथ जो मरो!

क्षुधार्त रे असंख्य प्राण
मग्न देह बुद्धि म्लान,
रोग व्याधि से न त्राण,
निश्चय लो आज ठान,
तुम प्रथम मनुष्य हो
न युग्म मात्र स्त्री नरो!

विनम्र शिष्ट निरभिमान
पुरुष नारि हों समान,
प्रीति प्राण, मुक्त ज्ञान,
मुक्त कला नृत्य गान
स्वर्ग तुल्य हो धरा,
जघन्य रूढ़ियों झरो!

## नव युवतियाँ

ये पारिजात प्रिय पूजन के
ये आम्र मौर अभिनंदन के
ये सित सरोज पावन मन के
अपलक गुलाब प्रेमी जन के

यह संस्कृति का संदेश नवल
तुम ग्रहण करो तुम ग्रहण करो!
यह शान्ति सभ्यता की प्रियतम
तुम वहन करो तुम वहन करो!

भीनी चंपा नव भावों की
यह जुही सुघर रुचि चावों की
मृदु शीलमयी प्रिय मौलसिरी
उर गरिमा से छलकी भरी

तुम स्नेह दया सहृदयता से
जन मन की ईर्ष्या घृणा हरो!

ये कला की कलियाँ स्मृति की
यह कुंद कली निश्छल स्मिति की
स्मित चारु चमेली सज्जा की
नत छुईमुई प्रिय सज्जा की

तुम नव जीवन की श्री शोभा,
सुख आशा अमद प्राण भरो !

मंजरि अशोक की मगमग्मय,
रोमिल शिरीष शोभा में लय
ये हँस हँस झरते हर सिंगार,
यह पुलकाकुल कचनार भार
तुम विनय साधना सत्य त्याग से
भू बाधाएं निखिल हरो !

स्वप्नों की कुई मधुर मोहन
पाटल विराग से गैरिक तन
कामिनी सती सी स्वच्छ सुघर,
स्वर्णिम गेंदा सतोप अमर !
नव मानवता की सौरभ से
तुम वसुधरा को प्राण भरो !

ये पौरुष से रक्तिम पलाश
ये स्वम शांति के अमलतास
मालती भरी उर ममता से
सुर चंदन सौरभ क्षमता से,
मानव जीवन के योग्य बना
इस पृथ्वी को मानव बिखरो !
यह संस्कृति का संदेश नवल !

युवक—प्रतीति प्रीति प्राण में
धरण धरो, धरण धरो!
युवतियाँ—हृदय सुमन प्रणय सुरभि
ग्रहण करो ग्रहण करो!
युवक—लिए हो हाथ हाथ में
न तुम डरो न तुम डरो!
युवतियाँ—सृजन विकास की शिखा
वहन करो वहन करो!

शुभ नव जीवन की श्री शोभा
मुक्त भाषा वैभव आज वरो !

मंजरि अशोक की मगनमय
रोमिल शिरीष शोभा में लय
ये हँस हँस झरते हर सिंगार,
यह पुलकाकुल कचनार डार
शुभ विनय साधना सत्य त्याग से
भू बाधाएँ निखिल हरो !

स्वप्नों की छुई मधुर मोहन,
पाटल विराग से गैरिक तन
कामिनी सती सी स्वच्छ सुघर
स्वर्णिम मेंवा सतोष अमर !
नव मानवता की सौरभ से
शुभ वसुंधरा को आज भरो !

ये पौरुष से रक्तिम पलाश
ये स्वर्ण क्रांति के अमलतास
मालती भरी उर ममता से,
सुर चंदन सौरभ क्षमता से
मानव जीवन के योग्य बना
इस पृथ्वी को मानव विचरो !
यह संस्कृति का संदेश नवल !

युवक—प्रतीति प्रीति प्राण में
वरण करो वरण करो!

युवतियाँ—हृदय सुमन प्रणय सुरभि
ग्रहण करो ग्रहण करो!

युवक—लिए हों हाथ हाथ में
न तुम डरो न तुम डरो!

युवतियाँ—सृजन विकास की दिशा
वहन करो वहन करो!

## स्मृति

परित्यक्ता वैदेही सी ही
मम हृदय कामना उठी निखर
प्राणों की ममता, मधु स्नात
कृश, शरद शुभ्र लगती सुंदर !

प्रेयसि की मुख छवि मेघ मुक्त
शशि रेखा सी उगती मन में
नीरव नभ में विद्युत् घन सी
एकाकी स्मृति चमकी क्षण में !

ज्योत्स्ना में झंझा से कंपित
हलकी फुहार सी पड़ती झर
वह भीगी स्मृति, मानस तट पर
छाया लहरी सी बिखर-बिखर !

सुख दुख की लपटों में लिपटी,
भू के अंगारों पर पग धर,

यह बढ़ती स्वप्नों के पथ पर
सब अग्नि परीक्षाएँ दे कर।

अब प्रेमी मन वह नहीं रहा
शुभ प्रेम रह गया है केवल,
प्रेयसि स्मृति भी वह नहीं रही
भावना रह गई विरहोच्छ्वास।

बाहर जो कुछ भी हो बदला
मन का पट बदल गया भीतर
विकसित होगी चेतना उभर
परिणत जब जीवन का सगर।

## मधु गीत

नव वसंत क्या लाया !
प्राणों की घाटी में फिर
फूलों का पावक छाया !

धुन कोमल का दाहक कूजन
मधुपों का उन्मादक गुंजन
स्वप्नों मे मंतर मर्मर मर
कैसा गीत जगाया !

रँग रँग की इच्छाएँ हँस हँस
मन को पागल करतीं बरबस
पग-पग पर रुकती मैं उन्मन
किसने मुझे लुभाया !

घिरते धाज क्षितिज में क्यों घन
सौरभ के, भावों के मादन

चस वसंत के नभ में मंथर
सावन क्यों घिर आया ?
अधरों में नव कलियों की स्मित,
पलकों में स्मृति की झर अविदित
मन समीर के पत्रों में
उर में समुद्र लहराया ?

## भाव स्मृति

वन फूलों की तरु डाली में
        गाती यह निर्दय गिरि कोयल
काले कौओं के बीच पली
        मुँहजली प्राण करती विह्वल !

कोकिल का श्वासों का गायन
        गायन में मर्म व्यथा मादन
उस मूक व्यथा में लिपटी स्मृति,
        स्मृति पट में प्रीति कथा पावन !

यह प्रीति-तुम्हारी ही प्रिय निधि
        निधि, चिर शोभा की ! (जो अनन्त
कलि कुसुमों के अधरों में खिल
        बनती रहती जीवन वसन्त !)

उस शोभा का स्वप्नों का तन,
        (जिन स्वप्नों से विस्मित लोचन !

जो स्वप्न मूर्त हो सके नहीं,
भरते उर में स्वर्णिम गुंजन!)

उस तन की भाव ग्रथित आकृति,—
(ज्यों धूपछाँह पट पर अंकित!)
आकृति की खोई सी रेखा
लहरों में बेला सी मज्जित!

यौवन मेरा वह स्वप्न सखी,
छवि रेखाए जिसमें ओझल,
तुम अंतर्मुख शोभा धारा
बहती मन प्राणों में शीतल!

प्राणों की फूलों की डाली
स्मृति की छाया मधु की कोमल
यह गीति व्यथा अंतर्मुख स्वर
वह प्रीति कथा धारा निश्छल!

भाव रूप

गंध अमित !
रूप तुम आईं मधुवन
हृदय कुंज छवि भ्रमित !

सूक्ष्म सुरभि रे अनाम,
पुलकित मन, तन सकाम,
अश्रुत संगीत मंद्र
रोम रंध्र में झंकृत !

ध्यान मौन प्रीति कुंज,
सन्निधि मधु गंध पुंज,
कनक शिखा तुम अकंप
उर प्रदीप में स्थित नित !

स्पर्श अमित हर्ष स्रोत,
निःश्रेयस् ओतप्रोत,
शोभा की पुष्प वृष्टि
दृष्टि-शून्य सुरधनु स्मित !

मानव उर मोह मग्न
बाह्य रूप राशि मग्न
स्पर्श रूप जो अरूप
सत्य ज्योति स्पर्श रहित !

तुम्हें देख मुँदे नयन
अंतस् में घुसे गहन
सत्य वही जिसमें तुम
भाव रूप अभिव्यंजित !

## भाव रूप

गंध अमित !
कब तुम आईं अगुरु
हृदय कुंज छव ध्वनित !

सूक्ष्म सुरभि रे अनाम,
पुलकित मन, तन सकाम,
अश्रुत संगीत मंत्र
रोम रंध्र में झंकृत !

ध्यान मौन प्रीति कुंज
सन्निधि मधु गंध पुंज
कनक शिखा तुम अकंप
उर प्रदीप में स्मित नित !

स्पर्श स्रवित हर्ष स्रोत
निःश्रेयस् ओतप्रोत
शोभा की पुष्प वृष्टि
दृष्टि-शून्य सुरधनु स्मित !

मानव उर मोह मग्न
बाह्य रूप राशि लग्न
व्यर्थ रूप, जो अरूप
सत्य ज्योति स्पर्श रहित !

तुम्हें देख मुँदे नयन
अंतस् में खुले मधुन
सत्य वही जिसमें तुम
भाव रूप अभिव्यंजित !

भाव रूप

गंध अमित !
रूप तुम आई अपरूप
हृदय कुंज छवि ध्वनित !

सूक्ष्म सुरभि रे अनाम,
पुलकित मन, तन सकाम,
अश्रुत संगीत मग्न
रोम रन्ध्र में झंकृत !

ध्यान लीन प्रीति कुंज
सन्निधि मधु गंध पुंज
कनक शिखा तुम अकंप
उर प्रदीप में स्थित नित !

स्पर्श स्रवित हर्ष स्रोत
निःश्रेयस् ओतप्रोत
शोभा की पुण्य वृष्टि
वृष्टि-शून्य सुरधनु स्मित !

मानव उर मोह मग्न
बाह्य रूप राशि मग्न
व्यर्थ रूप, जो अरूप
सत्य ज्योति स्पर्श रहित।

तुम्हें देख मूँदि नयन
अंतस् में सूझे गहन
सत्य वही जिसमें तुम
भाव रूप अभिव्यंजित।

## मनोभव

पावक की अंगुलियाँ बजातीं
भावों की जग बीणा,
मौन हृदय तंत्री से करता
कौन पुरुष रस क्रीड़ा ?—
प्राणों की माया !

आज व्योम के अंबर से हँस
प्रेम उतर आया —

जीवन शोभा का रथ उत्सव
अंतर में भर स्वर्णिम मधु रव
उदय हुआ नव रूप मनोभव
रोम हर्ष छाया !

सुख दुख श्रम का अंत न उद्गम,
रवि प्रकाश में भी गोपन तम

-

जगी ज्योति मानस में निर्भ्रम
कनक गौर काया!

पावक भ्रम प्रेम बस बीणा,
कमा हुई रस सिद्ध प्रवीणा —

उज्वल समल कलुष का आनन,
पड़ उर में आया नव चेतन
पूर्ण हुई जन भू उसको पा
वह प्रकाश-छाया,
प्राणों की माया!

# पुनर्मूल्यांकन

इंद्रिय सुख से रहित मान मानव आत्मा को
बना गए तुम जीवन को मरुथल
आशाकांक्षा को मृगजल !

काम दग्ध है क्या सोचा तुमने ?—असंग बन
खोल न पाए काम ग्रंथि तुम मुक्त न कर पाए
निज निर्मम इंद्रिय कुंठित प्राण क्षुधित
अंतस्तम !

उदर क्षुधा को स्वीकृति दे, मध्य अर्थ भित्ति पर
जन समाज का उठा भव्य प्रासाद —
अस्थि पंजर स्फटिककोज्ज्वल !

काम उपेक्षित युगों युगों से, मनुजोचित संस्कार
न कर पाया पशु स्तर पर कलुष पंक में सना
वासना विह्वल !

इंद्रियजित् तुम ? धिक अबोध ! तन मन प्राणों से
स्वर्णिम आत्मा को विलगा कर

स्वर्ग जीव को धरती से कर वंचित,—

नष्ट हुए मिथ्याऽधकार में भटक स्वयं तुम,
तन मन इंद्रिय धार्मिक पोषण रहित
पुण्य स्वर्गों से कुम्हला, हुए अविद्या तम दूषित,—
जर्जर, जीवन-मृत!

धन्य आत्म द्रष्टा स्रष्टा की सृजन कला का
पी न सके तुम स्वच्छ विषय मधु,
आनन्दामृत!

ताप हीन कर रवि प्रकाश को,
प्राण हीन मानव आत्मा को,
ब्रह्म रंध्र से मुक्ति शून्य में
तुम कर गए निष्फल मूर्छित,—
जीर्ण वस्त्रवत्,
देह प्राण मन स्पर्श कम्पित!

निश्चय ही दुर्धर्ष समर घन युग के सम्मुख,
मानव आत्मा को जाग्रत् हो
भीतर से होना नव दीपित
बाहर से विस्तृत, नव विकसित!

मिट जाए चिर का कलंक (भीतर असमर्थ है मर्त्य!)
मुक्त हो काम द्रोह से (काम दासता जो!)
मानव पाए स्वरूप निज,

## पुनर्मूल्यांकन

इंद्रिय सुख से रहित मान मानव आत्मा को
बना गए तुम जीवन को मरुथल
आत्माकांक्षा को मृगजल !

काम दग्ध है क्या सोचा तुमने ?—प्रसंग बन
खोल न पाए काम ग्रंथि तुम, मुक्त न कर पाए
निज निर्मम इंद्रिय कुंठित प्राण क्षुधित
अंतस्तल !

उदर क्षुधा को स्वीकृति दे अब अर्थ भित्ति पर
जन समाज का उठता नव प्रासाद —
अस्थि पंजर स्फटिकोज्ज्वल !

काम उपेक्षित युगों युगों से, मनुजोचित संस्कार
न कर पाया पशु स्तर पर कलुष पंक में सना,
वासना विह्वल !

इंद्रियजित् तुम ? धिक प्रबोध ! तम मन प्राणों से
स्वर्णिम आत्मा को विलगा कर

स्वर्ग बीज को धरती से कर वंचित,—

नष्ट हुए विद्याऽन्धकार में भटक स्वयं तुम,
तन मन इंद्रिय आत्मिक पोषण रहित
पुष्प स्तबकों-से कुम्हला, हुए अविद्या तम कुंठित,—
जजर, जीवन-मृत !

धन्य आत्म द्रष्टा, स्रष्टा की सृजन कला का
पी न सके तुम स्वच्छ विषय मधु,
आनन्दामृत !

ताप हीन कर रवि प्रकाश को,
प्राण हीन मानव आत्मा को
ब्रह्म रस से मुक्ति शून्य में
तम कर गए निष्फल कुंठित,—
जीर्ण वस्त्रवत्
देह प्राण मन स्पर्श कलंकित !

निश्चय ही दुर्धर्ष समर जन युग के सम्मुख,
मानव आत्मा को जाग्रत् हो
भीतर से होगा नव दीपित
बाहर से विस्तृत नव विकसित !

मिट जाए चिर का कलंक (भीतर अमर्त्य है मर्त्य !)
मुक्त हो काम द्रोह से (काम वासना जो !)
मानव पाए स्वरूप निज,

तन मन प्राणों से ज्योतित,
नख शिख संयोजित !

स्वीकृत कर सम्पूर्ण प्रकृति को, पूर्ण मनुज को
फिर से हो जीवन पदार्थ का, मनोद्रव्य का
स्थूल सूक्ष्म का सागर मंथन,
नव मूल्यांकन !

निश्चेतन उपचेतन भुवनों को दीपित कर,
प्राण कामना का पंकिल मुख धोकर
उसको स्वस्थ मूल्य दे मानव
मिथ स्वीकृति दे नूतन !

तब देखे मानव आत्मा को
पूर्ण कलाओं में वह विकसित
बाहर भीतर के ऐश्वर्यों से आलोकित
स्वयं प्रकाशित,—

पावनता मानव प्रेम शोभा महिमा की
जीवन प्रतिनिधि बन धरणी को
स्वर्ग बना देगी वह निश्चित !

ooo